जाएगा कहाँ ? आवागमन की कोई सुविधा न रही। फिर तो प्रतिष्ठा उसमें हो गई, जो सरल है, आकाश की भांति जो फैला है सब ओर। उसके साथ एक होना हो गया।

यही क्षण परम अनुभूति और परम आनन्द का क्षण है, जब हमें जनमने की जरूरत नहीं रह जाती, क्योंकि फिर मरने का कोई कारण नही रह जाता। जब हमें शरीर ग्रहण नहीं करने पड़ते, तब हमें शरीरों से पैदा होने वाले कष्ट भी नहीं झेलने पड़ते और जब इन्द्रियाँ हमें नही मिलतीं, तब इन्द्रियों से जो भ्रांतियाँ पैदा होती हैं, वे भ्रांतियाँ भी नहीं पैदा होतीं। तब हम शुद्ध चैतन्य में, शुद्ध सत्य में, शुद्ध अस्तित्व के साथ एक हो जाते हैं। इस एकता का जो ज्ञान है, इस एकता का जो दिशा-निर्देश है, इस परम ऐक्य की जो इंगित व्यवस्था है, ऋषि कहता है, यही निर्वाण दर्शन है।

एक बहुत अद्भुत बात कही है अन्त में, इस सूत्र के, जिसका शिष्य या पुत्र के अतिरिक्त अन्य किसी को उपदेश नहीं करना है। ऐसा यह रहस्य है। यह बहुत अजीब लगेगा। इतनी अद्भुत बातों के बाद, इतने परम ज्योतिर्मय की ओर इशारे करने के बाद एक बात ऋषि कहता है कि यह ज्ञान ऐसा है कि इसे अपने पुत्र या अपने शिष्य के अतिरिक्त और किसी से मत कहना। उपनिषद् का अर्थ होता है, 'द सीक्रेट डॉक्ट्रिन', उपनिषद् का अर्थ होता है गुह्य रहस्य। उपनिषद् शब्द का अर्थ होता है, जिसे गुरु के पास चरणों में बैठकर सुना।

रहस्य इतना गुह्य है कि एसे ही राह चलते नहीं कहा जाता। रहस्य इतना गुह्य है कि हर किसी से नही कहा जाता। बहुत 'इन्टिमेसी' चाहिए, बड़ा आंतरिक संबंध चाहिए। रहस्य ऐसा गुह्य है कि जहाँ तर्क और वितर्क और विवाद चलता हो, वहाँ नही कहा जा सकता है। जहाँ प्रेम की अन्तर्धारा बहती है, वहीं कहा जा सकता है। जहाँ संवाद संभव हो, जहाँ कम्यूनिकेशन संभव हो, जहाँ हृदय-हृदय से बोल सके (हार्ट टु हार्ट), वहीं कहना। ऋषि ने यह सूचना दी है।

बेटे या शिष्य को भी कहने का कारण है। असल में बेटे से मतलब है, जो इतना अपना हो कि अपनी ही मांस-मज्जा मालूम पड़े। जरूरी नहीं है कि वह आपके शरीर से पैदा हुआ हो। यह जरूरी नहीं है। यह जरूरा है कि वह आपको ऐसा लगे कि अगर वह मर जाए, तो आपका कोई हिस्सा मर

जाएगा, अगर वह खो जाए, तो आपका कोई अंग खो जाएगा, वह डूब जाए, नष्ट हो जाए, तो आपके हृदय की धड़कनें कुछ नष्ट हो जाएँगी। आप फिर कभी उतने पूरे न होंगे, जितने उसके होने से थे। जिसके साथ ऐसी आत्मीयता मालूम हो, जो इतना आत्मज मालूम पड़े, उससे कहना। क्योंकि यह रहस्य गुह्य है, या उससे कहना जो शिष्य हो।

शिष्य का अर्थ होता हैं, 'वन हू इज रेडी टु लर्न' जो सीखने को तैयार हैं। बहुत कम लोग दुनिया में सीखने को तैयार होते हैं, मुश्किल से। सिखाने की उत्सुकता बहुत आसान है, सीखने की तैयारी बहुत कठिन है। क्योंकि सीखने के लिए झुकना पड़ता हैं, इस शिष्य शब्द से मुझे खयाल आया। हमारे मुल्क में पाँच सौ वर्ष पहले नानक के शब्दों से एक धर्म का जन्म हुआ, जिसको हम कहते हैं सिख। लेकिन सिख केवल शिष्य का पंजाबी रूपान्तरण है। शिष्य का पंजाबी रूप है सिख—जो सीखने को तैयार है। इतना ही उसका मतलब है। सिख कोई पंथ नहीं, कोई मजहब नहीं; जो भी सीखने को तैयार है, वही सिख है।

ऋषि कहता है, यह जो सीखने की तैयारी अगर न हो, तो मत कहना। क्योंकि ये बातें ऐसी हैं कि सीखने को जो तैयार न हो, उससे कहो, तो उसके कानों में भी प्रवेश नहीं होगा और खतरा यह है कि वह इनके गलत अर्थ निकाल लेगा। यह रहस्य गुह्य है, यह सीक्रेट है। यह ऐसी बात नहीं है बोलचाल की कि कह दी। इसे सोच-समझ कर कहना।

निश्चित ही हम पूरी उपनिषद् देख गए हैं, सोच-समझकर कहने-जैसा है। 'स्वेच्छाचार संन्यास है', यह जरा सोच समझकर उससे कहना, जो समझ सके, समझने की जिसकी तैयारी हो, नहीं तो वह ठीक से नहीं समझेगा। स्वेच्छाचार का मतलब समझेगा कि लाइसेंस मिल गया। अब कुछ करो। अगर कोई कुछ कहे, तो कहना, संन्यासी हैं, क्या समझते हो? स्वेच्छाचार करेंगे ही, संन्यासी जो हैं।

हम देख गए हैं, पूरी निर्वाण उपनिषद्, ने जो बातें कही हैं, वे निश्चित ऐसी हैं कि ऋषि को यह वक्तव्य पीछे दे ही देना चाहिए कि उससे ही कहना, जो इतना निकट हो कि मिस-अण्डरस्टैंड न कर पाए, गलत न समझ पाए। उससे ही कहना, जो सीखने को इतना तैयार हो कि अपनी तरफ से कुछ जोड़े

नहीं। जो कहा जाए, वही समझे। जो चरणों में बैठकर झुक सके, जो सिर्फ प्रश्न ही न कर रहा हो, जो केवल जवाब ही न चाहता हो, जो समाधान की तलाश में निकला हो, जो समाधि पाना चाहता हो, उससे कहना।

ऋषि कहता है, बस यह आखिरी बात कहने की है कि जब किसी से कहो, तो सोच समझकर कहो। इतना ही मुझे कहना है। निर्वाण उपनिषद् समाप्त हो जाती है।

निर्वाण उपनिषद् तो समाप्त हो जाती है, लेकिन निर्वाण, निर्वाण उपनिषद् के समाप्त होने से नहीं मिल जाता। निर्वाण उपनिषद् जहाँ समाप्त होती हैं, वहीं से निर्वाण की यात्रा शुरू होती है। उपनिषद् समाप्त हो गई।

मैं इस आशा के साथ अपनी बात पूरी करता हूँ कि आप निर्वाण की यात्रा पर चलेंगे, बहेंगे। और यह भरोसा रखकर मैंने ये बातें कही हैं कि आप सुनने को, समझने को तैयार होकर आए थे। अगर कोई शिष्य के भाव से न आया हो, तो उसके कारण मुझे ऋषि से क्षमा माँगनी पड़ेगी, क्योंकि फिर ऋषि के इशारे के विपरीत बात हो गई। किसी ने अगर मन में विवाद लेकर इन बातों को सुना और समझा हो, तो उससे मैं प्रार्थना करूँगा कि वह भूल जाए कि मैंने उससे कुछ भी कहा।

मैंने जैसा कहा है और जो कहा है, उसमें अगर रत्ती भर भी अपनी तरफ से जोड़ने का खयाल आए, तो स्मरण रखना कि वह अन्याय होगा—मेरे साथ ही नहीं, जिसने निर्वाण उपनिषद् कही है, उस ऋषि के साथ भी।

यही मानकर मैं चला हूँ कि जो यहाँ इकट्ठे हैं, वे आत्मीय हैं, ऐंड कम्यु-निकेशन इज् पॉसिबल, और संवाद हो सकता है। इसलिए सिर्फ चर्चा नहीं रखी, साथ में आपके ध्यान के गहन प्रयोग रखे। क्योंकि मैं मानता हूँ कि चर्चा में वे लोग भी उत्सुक हो जाते हैं, जो शब्दों को विलास समझते हैं। चर्चा में वे लोग भी उत्सुक हो जाते हैं, जो शब्दों को मनोरंजन समझते हैं, लेकिन ध्यान में वे लोग उत्सुक नहीं होते। दिन में तीन बार अथक श्रम करना पड़े ध्यान के लिए, तो जो चर्चा में उत्सुक थे, वे भाग गए होंगे। भाग जाएँगे, इसलिए ध्यान को अनिवार्य रूप से पीछे जोड़ कर रखा था। और मैं, आप जब मुझे सुनते हैं, आपकी फिक्र नहीं करता हूँ; जब आप ध्यान करते हैं तब आपकी फिक्र करता हूँ।

आपकी ध्यान करने की चेष्टा ने मुझे भरोसा दिलाया है कि जिनसे मैंने बात कही है, वे कहने योग्य थे।

निर्वाण उपनिषद् समाप्त !

निर्वाण की यात्रा प्रारंभ !!

